नल दमयंती का यह साधनात्मक प्रेम पत्नीव्रत और पातिव्रत्य धर्म के रूप में सामने आता है। वास्तव में ऐसे ही स्त्री पुरुषों का प्रेम लोक रंजक के साथ साथ लोक कल्याणकारक होता है। ये एक दूसरे को परमात्मामय ही देखते हैं। इनकी रहनी सहनी शुद्ध सात्विकता लिए हुए होती है। इनमें सद्वृत्तियों का पूर्ण विकास पाया जाता है जिनसे इन्हें अमृतत्व प्राप्त होता है। अपने अकृत्रिम मधुर व्यवहार से ये सब को मोह लेते हैं। जीव जंतुओं के प्रति सदय रहते हैं। संसार का सारा वैभव प्राप्त होने पर भी ये विकार ग्रसित नहीं होते। ये लोक मर्यादा के संस्थापक और पालक होते हैं। समाज इनका अनुकरण करता है। नरनारी इनसे प्रभावित होकर अपने अपने चरित्र का निर्माण करते हैं। इस प्रकार संसार इनसे धन्य धन्य होता है। ऐसे स्त्री पुरुष बड़े भाग्यशाली और उच्च संस्कार वाले होते हैं। ये सर्वत्र और सदैव सुलभ नहीं होते। कभी कभी ही संसार में जन्म लेते हैं। परंतु जब जन्म लेते हैं तो संसार इनकी ख्याति सुन इन्हें देखने के लिये लालायित हो उठता है —

जागे जगत नगर सुनि सोभा । कौतुक कहं सब कर चित लोभा ॥
× × × ×
कोऊ धरैं नियम मन आसा । कोऊ देखा चहैं तमासा ॥
[ दोहा—१७१

सब अपनी अपनी भावनाओं के अनुरूप इनके रूप 'आमिष' के प्यासे हो जाते हैं। इस दृष्टि से इनके रूप की व्याप्ति में अलौकिकता आ जाती है। इनके रूप के सामने संसार के रूप का भान नहीं होता। सूरज और चाँद लज्जित हो जाते हैं। ब्रह्म की तरह इनका रूप घट घट में व्याप्त हो जाता है। नारद ने दमयंती के रूप के संबंध में इंद्र से ऐसा ही कहा:—

चांद सुरज तिहि देखि लजाहीं । रहा न रूप भान जग माहीं ॥
ब्रह्मरूप तिहि रूप अनु घट घट रहा समाइ ।
जिन हेरा तिहि हरि लखि, आपा दीन्ह हिराइ ॥१८४॥
× × × ×
बहुत देव कुंडनपुर गए । तिहि 'आमिष' के प्यासे भए ॥

नारद जैसे ब्रह्मज्ञानी इस रूप में ब्रह्म रूप का ही दर्शन करते हैं। सभी लोग पहले तो काम से मोहित होते हैं, पर जब वर्ण से वर्ण (स्त्री पुरुष का उत्तम जोड़ा) मिल जाता है तो प्रसन्न होते हैं। इंद्रादिक देवता और राजा ऋतुपर्ण के विषय में ऐसी ही बात है। इंद्रादिक देवता दमयंती की बुद्धि के आगे थक गए —

जौ पुनि इन्द्रादिक जो देऊ । इहि चरित्र चकित भए तेऊ ॥
इन अवसर जैसे नल जाना । कौने चिह्न पुरुष पहिचाना ॥
पुनि प्रसन्न मन ह्वै सब लोका । अंत होय जो जिन्ह के सोका ॥
सती भई नारी नल पाया । बिधना 'बरनहिं बरन' मिलाया ॥
[ दोहा—२०१

राजा ऋतुपर्ण नल से क्षमा माँगते हुए कहते हैं —

पुनि ऋतुपरन मरम यह पावा । तिनहिं दास नल पहँ उठि आवा ॥
बोला बहुत चूक भइ मोसों । मोहीं रहस नहीं मैं तोसों ॥
मैं तेरा तब भव न जाना । अब लखि मरम बहुत पछिताना ॥
तू राजा मोरे घर माहीं । मैं अजान तोहिं जाना नाहीं ॥
[ दोहा—११०

पुष्कर लोभ अंत में निराश होते हैं —

बाला इह मन कहँ अँभासा । चली भौर लोचन उर छाला ॥
अपने उर सो लाल उतारा । सोई पुरजन अस हिय धारा ॥
दामिनि कौंध दमंती गई । लोचन घटा रंध्र हिय भई ॥
समरी सभा सुर जनु भागो । विरय भय विरही बैरागी ॥
चातक ज्यों जिम हुती जो आसा । मिटी सो पिक सौं भई निरासा ॥
[ दोहा—२०६

'राम चरित मानस' में इस भावभावना का बहुत ही उत्तम वर्णन किया गया है। विदुषों ने पुरुषोत्तम राम को विराटमय देखा, योगियों ने परम तत्त्वमय, पुरवासियों ने लोचनसुखदायक और दुष्टों ने भयानक —

जिन्ह कै रही भावना जैसी । प्रभु मूरति तिन्ह देखी तैसी ॥

× × × ×

बिदुषन्ह प्रभु बिराटमय दीसा । बहु मुख कर पग लोचन सीसा ॥

× × × ×

जोगिन्ह परम तत्वमय भासा । सांत सुद्ध सम सहज प्रकासा ॥
हरि भगतन्ह देखे दोउ भ्राता । इष्टदेव इव सब सुख दाता ॥

× × × ×

पुरबासिन्ह देखे दोउ भाई । नर भूषन लोचन सुखदाई ॥

× × × ×

डरे कुटिल नृप प्रभुहि निहारी । मनहुँ भयानक मूरति भारी ॥

× × × ×

सीता को भी जो कुटिल राजा राम से बल पूर्वक छीन लेना चाहते थे —

तब तिय देखि भूप अभिलाषे । कूर कपूत मूढ़ मन माखे ॥

× × × ×

लेहु छड़ाइ सीय कह कोऊ । धरि बाँधहु नृप बालक दोऊ ॥

तात्पर्य यह है कि प्रेम साधना में तपकर ऐसे स्त्री पुरुषों में अलौकिकता आ जाती है और वे जीवन की सर्वोच्च भूमिका पर स्थित हो जाते हैं। वहाँ उन्हें कोई पराभूत नहीं कर सकता। यदि पराजय वश उन पर विपत्ति भी आती है तो अंत में फिर जय प्राप्त करते

है। इस प्रकार उनका प्रेम अमर हो जाता है। प्रेम का तत्व यही है। इसी से 'प्रीति रस' होता है। मर्यादा पुरुषोत्तम राम ने हनुमान को जानकी के लिये जो संदेश दिया था उसमें इसी 'प्रेमतत्व' का वर्णन होता है:—

कहेउ राम बियोग तव सीता। मो कहुँ सकल भए बिपरीता॥
नव तरु किसलय मनहुँ कृसानू। काल निसा सम निसि ससि भानू॥
कुबलय बिपिन कुंत बन सरिसा। बारिद तपत तेल जनु बरिसा॥
जे हित रहे करत तेइ पीरा। उरग स्वास सम त्रिबिध समीरा॥
कहेहू तें कछु दुख घटि होई। काहि कहौं यह जान न कोई॥
'तत्व प्रेम' कर मम अरु तोरा। जानत प्रिया एकु मनु मोरा॥
सो मन सदा रहत तोहि पाहीं। जानु 'प्रीति रसु' एतनेहि माहीं॥

इस प्रेम संदेश ने अपना प्रभाव इस प्रकार प्रकट किया कि जहाँ जानकी पावक में जलने की तैयारी कर रही थी वहाँ इसने उनकी सारी सुधबुध खो उन्हें प्रेम में मग्न कर दिया—

प्रभु संदेसु सुनत बैदेही। मगन प्रेम तन सुधि नहिं तेही॥

फलतः वे मृत्यु से बच गईं और मिलन होने तक रावण के अपरिमित अत्याचारों को सहन करती हुई भी निडर और सक्रिय बनी रहीं। रावण उन्हें मारना चाहता था, पर मार नहीं सका।

अस्तु यही कारण है कि लोक ने शिव-पार्वती, राम सीता सावित्री सत्यवान और नलदमयंती के प्रेम को आदर्श रूप में अपनाया। ये महान् विभूतियाँ लोक मर्यादा की रक्षक और लोक जीवन को विकसित करने वाली हुईं। गृहस्थ धर्म (प्रवृत्ति मार्ग) इन्हीं के मार्ग पर चलने से 'प्रीति रस' युक्त होता है।

गुप्तार्थ के संबंध में यह भी उल्लेखनीय है कि यह जितना पूर्वार्द्ध (कथारंभ से लेकर दमयंती के स्वयंवर की चर्चा चलने तक) में पाया जाता है उतना उत्तरार्द्ध में नहीं उत्तरार्द्ध में कहानी अधिकतर प्रकृत रूप में चलती है। इसका कारण यह है कि कवि पूर्वार्द्ध में प्रेम और ज्ञान का प्रतिपादन करना चाहता है और उत्तरार्द्ध में लोकव्यवहार का। इसका संकेत राजा भीमसेन के प्रति दमन ऋषि के उपदेश में मिलता है जिसमें ऋषि राजा को पहले परमात्मा और आत्मा के ज्ञान का उपदेश करते हैं और तदनंतर व्यवहार धर्म का:—

### परमात्मोपदेश

सिध कहा राजा सुनु मोसों। निज यह मरम कहौं हौं तोसों॥
जो सुनि समुझि बात उर धारेसि। अगम बस्तु कहँ सुगम निहारेसि॥
साईं एक यही सब ठाऊँ। सुन ताके तोहि चिन्ह सुनाऊँ॥
स्थिर निर्गुन अतन अभेषा। परम बिसिष्ट सो जात न देखा॥
भगत न बढ़ सहज परकासा। ज्यों बेलसि सब अर्थ प्रकासा॥
घट भीतर अंतर कछु नाहीं। तिमिर समाय रहा सब माहीं॥

बंशी की ध्वनि का संबंध नाद से है। नाद को हिंदू शास्त्रों में ब्रह्म (ॐकार) का स्वरूप माना है। प्रणवनाद (ॐकार) से अनाहत (सूक्ष्मनाद) और आहत (स्थूलनाद) उत्पन्न हुए। आहत नाद से दो प्रकार के नाद निकले—जीव जन्य (शब्द) और जड़जन्य (ध्वनि) तथा इन प्रत्येक के अमधुर और मधुर करके दो दो भेद हैं। इस प्रकार जीव की तरह बंशी ध्वनि भी वनवारी (शब्द ब्रह्म, ॐकार) से बिछुड़ी हुई है ऐसा भी समझना चाहिए। प्रत्यभिज्ञा दर्शन पर वह रो रही है। कहते हैं गोपियों के प्रति अभिमान दिखाने के कारण भी कृष्ण की बंशी को भी उनसे अलग होना पड़ा। स्वामी हित हरिवंश जी को श्रीकृष्ण की बंसी का अवतार बताया जाता है। ऐसे ही और भी कई बंशी के अवतार कहे जाते हैं। सूफी लोग अपने 'प्रेम संगीत' को भी बाँसुरी से उपमा देते हैं—

फिर अनुराग 'बाँसुरी' बाजी । तें अभिलाष स्वान्त उपराजी ॥

—अनुराग बाँसुरी

वैष्णव भक्ति साहित्य में श्रीकृष्ण की बंशी की प्रसिद्धि तो है ही संतों के षट्चक्र साधन क्रिया में भी इसका उल्लेख मिलता है। परंतु वहाँ कान्हा के द्वारा बजने के कारण यह मन को 'सुपात्र' बनाकर निहाल कर देती है। त्रिकुटी से कुछ ऊपर की साधना क्रिया में प्रवृत्त होते ही बंशी की ध्वनि सुनाई देने लगती है—

सोवी सोवी मनूआ पहल मुस्काइ । एहि अवसर कान्ह मुरली बजाइ ॥
मुरली को धुनि सुनी मन भैला पुलकित । पहुनी मीठुक जनु भैलो मधुपान ॥
घुमी घुमी मनूआ उपर चली गैल । उहुँवा देखल एक अदभूत खेल ॥
बोना रबी ससी तहां होला उजियार । रोमी झीमी मोतीया बरीसु अनपार ॥*

—महथाई गोसाईं धरनीदास

अस्तु प्रस्तुत काव्य में भी कवि ने बहुत से स्थलों पर अपना (वास्तविक) अर्थ छिपाया है जो सब किसी से नहीं पाया जा सकता। बहुत से लोग समुद्र को जहाजों द्वारा पार करते हैं परंतु मोती खोजने वाले समुद्र में ही धँसते हैं—

बहुत ठौर निज मरम दुरावा । सब कछु पै जाइ न पावा ॥
बहुत लोग बोहित चढ़ि उदधि पर जाय माँहि ।
मुक्ता पाव मरजिया, धसि अगम ता माँहि ॥२७॥

इस काव्य में नलदमयंती के प्रेम के अतिरिक्त ज्ञान और व्यवहार धर्म का प्रतिपादन है। प्रथम के अनुसार नल के लिये दमयंती और दमयंती के लिये नल प्रेमस्वरूप परमात्मा के रूप में है। दोनों के हृदय में जब एक दूसरे के प्रति प्रेम प्रकट होता है तब दोनों मिलने के लिये व्याकुल होते हैं। परंतु लोक की अनेक कठिनाइयों

---

पाद टिप्पणी—

* अठारहवाँ खोज विवरण (का० ना० प्र० स०), संख्या ११४ ज।

है। इस प्रकार उनका प्रेम अमर हो जाता है। प्रेम का तत्व यही है। इसी से 'प्रीति-रस' होता है। मर्यादा पुरुषोत्तम राम ने हनुमान को जानकी के लिये जो संदेश दिया था उसमें इसी 'प्रेमतत्व' का वर्णन होता है।—

कहेउ राम बियोग तव सीता। मो कहुँ सकल भए बिपरीता॥
नवतरु किसलय मनहु कृसानु। काल निसा सम निसि ससि भानू॥
कुबलय बिपिन कुंत बन सरिसा। बारिद तपत तेल जनु बरिसा॥
जे हित रहे करत तेइ पीरा। उरग स्वास सम त्रिबिध समीरा॥
कहेहू तें कछु दुख घटि होई। काहि कहौं यह जान न कोई॥
'तत्व प्रेम' कर मम अरु तोरा। जानत प्रिया एकु मनु मोरा॥
सो मनु सदा रहत तोहि पाहीं। जानु 'प्रीति रसु' एतनहि माहीं॥

इस प्रेम संदेश ने अपना प्रभाव इस प्रकार प्रकट किया कि जहाँ जानकी पावक में जलने की तैयारी कर रही थी वहाँ इसने उनकी सारी सुधबुध खो उन्हें प्रेम में मग्न कर दिया —

प्रभु संदेसु सुनत बैदेही। मगन प्रेम तन सुधि नहिं तेही॥

जानकी मृत्यु से बच गईं और मिलन होने तक रावण के अपरिमित अत्याचारों को सहन करती हुई भी निडर और सक्रिय बनी रहीं। रावण उन्हें मारना चाहता था पर मार नहीं सका।

अस्तु यही कारण है कि लोक ने शिव-पार्वती, राम सीता, सावित्री सत्यवान और नलदमयंती के प्रेम को आदर्श रूप में अपनाया। ये महान् विभूतियाँ लोक मर्यादा की रक्षक और लोक जीवन को विकसित करने वाली हुईं। गृहस्थ धर्म (प्रवृत्ति मार्ग) इन्हीं के मार्ग पर चलने से 'प्रीति रस' युक्त होता है।

गूढ़ार्थ के संबंध में यह भी उल्लेखनीय है कि यह जितना पूर्वार्द्ध (कथारंभ से लेकर दमयंती के स्वयंवर की चर्चा चलने तक) में पाया जाता है उतना उत्तरार्द्ध में नहीं उत्तरार्द्ध में कहानी अधिकतर प्रकृत रूप में चलती है। इसका कारण यह है कि कवि पूर्वार्द्ध में प्रेम और ज्ञान का प्रतिपादन करना चाहता है और उत्तरार्द्ध में लोकव्यवहार का। इसका संकेत राजा भीमसेन के प्रति दमन ऋषि के उपदेश में मिलता है जिसमें ऋषि राजा को पहले परमात्मा और आत्मा के ज्ञान का उपदेश करते हैं और तदनंतर व्यवहार धर्म का:—

### परमात्मोपदेश

सिद्ध कहा राजा सुन मोसौं। निज यह मरम कहौं हौं तोसौं॥
जो सुनि समुझि बात उर धारेसि। अगम वस्तु कहँ सुगम निहारेसि॥
साईं एक अहै सब ठाऊं। सुन ताके तोहिं चिन्ह सुनाऊं॥
ईश्वर निर्गुन अलख अभेवा। परम विसिद्ध तौं जाइ न देखा॥
मुक्त न बद्ध सहज परकासा। ज्यौं देखसि सब जगत प्रकासा॥
घट औघट अंतर कछु नाहीं। सिंधु समाइ रहा सब माहीं॥

के कारण सरसता भी मिल नहीं पाती । इसलिए वे विरहाग्नि में तपने लगते हैं । यही विरहाग्नि उनकी साधना स्वरूप है । उनकी इंद्रियाँ अपने-अपने विषयों से विरत हो जाती हैं । उन्हें न तो नींद ही आती है और न भूख प्यास ही लगती है । राग रंग से मन हट जाता है और विरक्तों की तरह संसार से कोई नाता नहीं रह जाता । उनकी चित्त-वृत्तियाँ एक दूसरे में एकाग्र हो जाती हैं । सत्त्व (सात्त्विक गुण प्रधान) प्रेम में उनकी इस एकाग्र (ध्यान धारणा और समाधि युक्त) स्थिति का सादृश्य गीता के निम्नलिखित श्लोक के संयमी में मिलता है —

या निशा सर्व भूतानां तस्यां जागर्ति संयमी ।
यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुने ॥

इस प्रकार विरह के तीव्र पन के कारण अभाव की स्थिति में दोनों अपने-अपने प्रेम को एक दूसरे के प्रति जिस प्रकार व्यक्त करते हैं उसमें प्रेम की लौकिकता अलौकिकता की ओर जाती हुई लक्षित होती है । यही अलौकिकता प्रस्तुत कवि का मुख्यार्थ है । इसमें प्रेम की अलौकिकता के साथ-साथ रहस्यमय सत्ता के प्रति भी इंगित रहता है । कुछ उदाहरण दिए जाते हैं :—

## नल का विरह

[प्रेम का अलौकिक वर्णन और परमात्मा की ओर संकेत]

हौं जागौं तोहि लागि जगावत । तोहि सुत जन नींद चित भावत ॥
हौं भै भवँर भयौं बैरागी । तू सरोज सुभ सर अनुरागी ॥
हौं चातक पिउ पिउ रट मोरे । तू स्वाती भावे नहिं तोरे ॥
मो मन चित चकोर जिम हेरैं । तू तो चंद और नहिं सरु ॥
मो गति ज्यों मछरी बिन पानी । तू अपने पानी अभिमानी ॥

[दोहा—१२२

× × ×

मो सौं बिनती नै जग माय । होइ सो वहु जो पिउ कौं भावै ॥

× × ×

औ पुनि यही बात कछु माहीं । सब जग जीव देह तो माहीं ॥
जासौं कृपा दृष्टि कर हेरसि । ताही के दुख दाह निबेरसि ॥

[दोहा—१२१

× × ×

पेम समुद्र अथाह अपारा । तहाँ परैं को काढन हारा ॥
नदी समाइ जाइ इक ओरा । का सिख बूंद करै तिहि ओरा ॥

× × ×

पेम पहार अकास उचाहीं । सिव ब्रह्मा ना अमर तहाँहीं ॥

[दोहा—१२

[प्रिय शोध (मिलन) की कठिनाई]

बड़ी रजाई ऊँच दुआरा । सब कर तहाँ नहीं पैठारा ॥
करहिं द्वारपालक कठिनाई । आयसु बिना पवन न दुराई ॥
कै सो जाहि जो ध्याता होई । जिहि को राजहि भेद न होई ॥
ध्यातहि आस घटक कछु नाहीं । को बरजै अपम घर जाहीं ॥
कै सो जाहि जिहि आप बुलाव । पेम बसीठ होइ पहुँचावै ॥
जो जदपि पहुँचै जतकोई । तौ आसन बुधि उलटि न होई ॥
हरि रूप वह जाइ हिराई । तिहि मिल आपा देइ गवाँई ॥
इहै कठिन सोध पिउ केरा । कोउ न फिरा जिनहिं मुख हेरा ॥
काहि पठाऊँ पीउ पहँ, को दो जिउ को होइ ।
एक जीउ के देइ बिनु, पीउ न पावै कोइ ॥११५॥

[ध्यान की एकाग्रता और अद्वैत स्वरूप दर्शन]

साँची प्रीत न रहै दुराजी । जिन जासों लाई तिन जानी ॥
तन महु विस्ति मात्र लौं ध्यारा । सो एकइ जो आनन हारा ॥
औ पुनि प्रबल प्रीत जब होई । तब तिनहुं महं भेद न कोई ॥
अंतर दोनों देह दिखाई । जीसों में दु जीव कहाई ॥
तनमें भए न अन्तर कोई । तन औ प्रान सो एक होई ॥
तन सब ताहि प्रतन महं प्रतन सबै तन माहुं ।
बहु प्रतन तब मे भयो प्रतन दुतिय पुनि नाहुं ॥११८॥

ध्यान की एकाग्रता सिद्ध हो गई तो प्रेम साधना भी सिद्ध होगई । फलस्वरूप प्रियतम का दर्शन या तो उसी समय हुआ समझिए और यदि नहीं तो उसमें नाम मात्र का विलंब समझना चाहिए । जब 'अति प्रबल अवस्था' हो जाती है तो 'दरसा होने में कोई संदेह नहीं रह जाता'—

जब अति प्रबल अवस्था होई । तब दरसा संदेह न कोई ॥
कहु को दुखो जो पेम दुख, जिन सुधि पिय ना लेइ ।
बैद लिये औषद निकट, पीर बिना कहँ देई ॥११६॥

इसीलिये नल की प्रेम साधना अंतिम सीमा तक पहुँच गई तो उसे स्वयंवर में आने का निमंत्रण मिला ।

दमयंती का विरह

[प्रेम साधना की गंभीरता]

सुरत ध्यान पिउ सौं अनुरायो । जाते करै विरह बैरागी ॥
प्रीतम सुरत करसि क्यों न मोरी । सब जग छाँड़ि भई हौं तोरी ॥
अब लगि विरह बान मैं सहे । रोमहिं रोम पैठि तन रहे ॥
अब लागें तो प्रान पै लागे । जिउ अकुलाइ चहै तन त्यागे ॥

है। इस प्रकार उनका प्रेम अमर हो जाता है। प्रेम का तत्व यही है। इसी से 'प्रीति-रस' होता है। मर्यादा पुरुषोत्तम राम ने हनुमान को जानकी के लिये जो संदेश दिया था उसमें इसी 'प्रेमतत्व' का दर्शन होता है —

कहेउ राम बियोग तव सीता। मो कहुँ सकल भए बिपरीता ॥
नवतरु किसलय मनहुँ कृसानू। काल निसा सम निसि ससि भानू ॥
कुबलय बिपिन कुंत बन सरिसा। बारिद तपत तेल जनु बरिसा ॥
जे हित रहे करत तेइ पीरा। उरग स्वास सम त्रिबिध समीरा ॥
कहेहू तें कछु दुख घटि होई। काहि कहौं यह जान न कोई ॥
'तत्व प्रेम' कर मम अरु तोरा। जानत प्रिया एकु मनु मोरा ॥
सो मन सदा रहत तो पाहीं। जानु 'प्रीति रसु' एतनहि माहीं ॥

इस प्रेम संदेश ने अपना प्रभाव इस प्रकार प्रकट किया कि जहाँ जानकी पावक में जलने की तैयारी कर रही थीं वहाँ इसने उनकी सारी सुधबुध को उन्हें प्रेम में मग्न कर दिया —

प्रभु संदेसु सुनत बैदेही। मगन प्रेम तन सुधि नहिं तेही ॥

फलतः व मृत्यु से बच गई और मिलन होने तक रावण के अपमानित अत्याचारों को सहन करती हुई भी निडर और अडिग बनी रहीं। रावण उन्हें मारना चाहता था पर मार नहीं सका।

अस्तु, यही कारण है कि लोक ने शिव-पार्वती राम-सीता सावित्री सत्यवान और नलदमयंती के प्रेम को आदर्श रूप में अपनाया। ये महान् विभूतियां लोक मर्यादा की रक्षक और लोक जीवन को विकसित करने वाली हुईं। गृहस्थ धर्म (प्रवृत्ति मार्ग) इन्हीं के मार्ग पर चलने से 'प्रीति रस' युक्त होता है।

गुप्तार्थ के संबंध में यह भी उल्लेखनीय है कि यह जितना पूर्वार्द्ध (कथारंभ से लेकर दमयंती के स्वयंवर की चर्चा चलने तक) में पाया जाता है उतना उत्तरार्द्ध में नहीं उत्तरार्द्ध में कहानी अधिकतर प्रकृत रूप में चलती है। इसका कारण यह है कि कवि पूर्वार्द्ध में प्रेम और ज्ञान का प्रतिपादन करना चाहता है और उत्तरार्द्ध में लोकव्यवहार का। इसका संकेत राजा भीमसेन के प्रति दमन ऋषि के उपदेश में मिलता है जिसमें ऋषि राजा को पहले परमात्मा और आत्मा के ज्ञान का उपदेश करते हैं और तदनंतर व्यवहार धर्म का —

परमात्मोपदेश

सिद्ध कहा राजा सुन मोसौं। जिन यह मरम कहौं हौं तोसौं ॥
जो सुनि समुझि बात उर धारेसि। अगम वस्तु कहं सुगम निहारेसि ॥
साईं एक नहीं सब ठाईं। सुन ताकै तोहि चिन्ह सुनाऊँ ॥
ईस्वर निर्गुन अतन अभेषा। अरस बिरिस जौं जाइ न देखा ॥
गुप्त न व्यक्त सहज परकासा। ज्यों देखसि सब ठावं प्रकासा ॥
अड औघड अंतर कछु नाहीं। तिमड समाइ रहा सब माहीं ॥

नहीं पाती थी। सूर्य को देखने से आँखों की ज्योति जलने लगती हैं और वे तब शीतल होती हैं जब हिम देखने को मिलता है। परंतु नल को देख लेने पर सूर्य को देखने के लिये कोई लालायित नहीं रहता था। जो नल को देख लेता था, वह उसमें सूर्य का (दूसरा अर्थ ब्रह्मरूप का) दर्शन करता था। सूर्य को देखने से आँखों की जो गति (जलने की गति) होती है वही गति नल रूपी सूर्य को क्षण भर देखने से होती थी (अर्थात् नलरूपी ज्ञान सूर्य अज्ञानांधकार युक्त आँखों को क्षण भर में जला देता था)। पुरुष अथवा स्त्री जिसके भी चित्त में वह रूप (ब्रह्मरूप) झलक पड़ा फिर वह जन्म भर उसके चित्त से नहीं हटा। वह रूप संसार के हृदय में समाया हुआ जैसा था। जिसने उस रूप को देखा उसने अपने को उसी में हिरा दिया (दूसरा अर्थ जिसने उस ब्रह्म रूप का दर्शन किया वह भी ब्रह्ममय हो गया)।

जितने राजा अविवाहित थे उन्होंने जैसे ही नल के रूप के विषय में सुना वैसे ही उन्हें वैराग्य उत्पन्न हो गया (वैराग्य इसलिये कि संसार की सुंदरी नल को छोड़ उन्हें नहीं वरेगी)। वे अग्नि जलयुक्त नल के यश के कारण द्वेषाग्नि में जलने लगे।

## दूसरा अर्थ

जो रजोगुणी (शुद्ध सात्विक गुण से अयुक्त) थे वे उस ज्ञानरूप के विषय में सुनते ही विरक्त (सांसारिक भोगों से अलग) हो गए। और ज्ञानाग्नि में तपे (नल के सदृश) शुद्ध सात्विक उज्ज्वल वर्ण प्राप्ति के निमित्त वे भी अपने रजोगुण को ज्ञानाग्नि में जलाने लगे।

## ज्ञानोपदेश

यह लिखा जा चुका है कि कवि कहानी के साथ-साथ ज्ञानोपदेश भी करना चाहता है। नल के इस रूप वर्णन में ज्ञान द्वारा ब्रह्म प्राप्ति का उपदेश है—

ब्रह्म ही वास्तविक वस्तु है। वही ज्ञान है। उसका रूप अनुपम है। सब जगह और सब के हृदय में वही रूप व्याप्त है। उसके रूप की झलक मात्र मिलने से ज्ञान चक्षु प्राप्त होते हैं और ज्ञान प्राप्त होते ही ब्रह्म प्राप्त हो जाता है। ज्ञान की प्राप्ति के लिये त्रिगुणों (सत, रज, तम) को समूल नष्ट करके शुद्ध सात्विक वृत्ति प्राप्त करनी पड़ती है आदि। कहानी के रूप में यह ज्ञान रसात्मक शैली में वर्णन किया गया है—

औ अति रूपवंत उजियारा। मानो काम लीन्ह अवतारा॥
जिन्ह अस रूप कहीं नहिं जोरा। नल मूरत रूप रूप मदन फीका॥
करै न कोउ रूप सरि तासें। घट जनु घन जिमि कीन्ह बिचारे॥
सूर भाँति बरनी अस जोती। पै सूरहु मुख जोति न ओती॥
नैनहिं जोति जरै रवि देखें। सीतल होहिं हिम तब पेखें॥
सूरहि देखि लोभाइ न कोई। इन्ह देखें सो दरसन होई॥
जो गति नयन की रवि ताकें। सो गति छिन ताकें अस ताकें॥

पुहुप मारि जाके चित परा । फिरि भरि जनम न चित सों टरा ॥
ब्रह्म रूप जग होय तमासा । जिन्ह देखा सो देखि हिराना ॥

जे रसभारें प्रेम कर मुनि सो भा बैराग ।
जनम मरन भव भरन सग परम नर्स होइ भाग ॥२१॥

## दमयंती का सौंदर्य

यह (प्रेमामृत स्वरूपा दमयंती) जगत की सर्वश्रेष्ठ स्त्री पद्मिनी की अपेक्षा एक कला बढ़ कर है। उसकी हाथ की उंगलियों में अमृत भरा है जिसका चोखन मृतक के मुख में देने से वह तत्काल जी उठता है (प्रेमामृत पान करने से जीव तत्काल मृत्यु के मुख से छूट कर अमर हो जाता है)। मानो विधाता ने उसी को अमृत में धोकर बनाया हो और फिर उसके समान दूसरी स्त्री न बना सका हो। वह एक ही पद्मिनी ऐसी है जो अमृत से भरी है (परमात्मा एक ही है और वही अमृत है)। न जाने वह किसके लिये अवतरित हुई है। हे महाराज ! उसके मुख की ज्योति का सौंदर्य देखते ही बनता है, कहते नहीं। वह आश्विन पूर्णिमा के चांद से भी कहीं उज्ज्वल ज्योति पुंज के समान है। निश्चय ही वह पद्मिनी आश्चर्य पूर्ण है। ऐसी अमीतक कहीं सुनने में नहीं आई। उस कमल की सुगंधि तीनों लोकों में पहुंच गई है। सारा संसार भौंरा बनकर उस सुगंधि की आशा में भ्रमण कर रहा है। उसकी शोभा ने सबको लुभा लिया है न जाने वह किसके हाथ लगती है।

संसार रत्न (अमृत रत्न) के खोज में है और वह पद्मिनी प्रेम समुद्र की मुक्ता रूपी अमृत रत्न है। न जाने कौन उसे पाकर समुद्र (संसार समुद्र) पार करता है और कौन उसी में (संसार समुद्र में ही) डूबा पड़ कर प्राण देता है।

## उपदेश

दमयंती के इस सौंदर्य वर्णन के साथ साथ प्रेम द्वारा ईश्वर प्राप्ति का उपदेश मिलता है—

प्रेम ही से अमृत रूपी परमात्मा या आनंद दायिनी भक्ति प्राप्त होती है। प्रेम ही अमृत है (परमात्मा का नाम अमृत भी है) परमात्मा रूपी प्रेमामृत पान करने से जीव जन्म मरण के बंधन से छूटकर अमरानंद प्राप्त करता है। प्रेम समुद्र में डुबकी लगाने से वह प्रेमामृत रूपी भक्ति रत्न मिलता है जिससे जीव संसार समुद्र से तर जाता है—

पदुमिनि चाहि घाटि एक करा । कर अंगुरिन्हि अमृत रस भरा ॥
जो परसार मिरतक मुख माहीं । जी उठि ठाढ़ होइ तत्कालहिं ॥
जनु बिधि अमी थाप कर डारी । कै न सकै सरि दूसर नारी ॥
इक पद्मिनी औ अमृत भरी । नाँ किहि जोग दई अवतरी ॥
महाराज मुख जोति निकाई । कहि न जाइ देखत बनि आई ॥
जग असोज पूनों ससि ऊगा । तासों अधिक जोति कर दूगा ॥

ज्ञान और अमृत दोनों ही ब्रह्म स्वरूप हैं—

ज्ञानं स्वप्रकाशं चिदात्मा परं ज्योति

—वसि

रसो वै सः रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति

शुद्ध सात्त्विक ज्ञान से अमृत अलग नहीं है। जो ज्ञान है वही अमृत है। ज्ञान साथ साथ अमृत की सिद्धि भी स्वतः हो जाती है। जीव बिना दाम्पत्य प्रेम किए ज्ञानामृत पान कर आत्मानंदी होता है। ऐसे ही शुद्ध सात्त्विक दाम्पत्य प्रेम से ब्रह्मानं होता है। इन्हीं को क्रमशः निवृत्ति मार्ग और प्रवृत्ति मार्ग कहते हैं। पहली स्थिति विषय वासनाओं से ऊपर उठने के लिए संसार का सर्वथा त्याग करना पड़ता है औ दूसरी स्थिति में समस्त चराचर सृष्टि को परमात्मामय (तुलसी के शब्दों में—सिय राम मय) समझते हुए उसके साथ संबंध स्थापित करने की आवश्यकता रहती है यही दूसरी स्थिति गृहस्थ धर्म का मर्म है। गृहस्थाश्रम में ही कविता कामिनी ने प्रथम प्रथम नव शृंगार रचा और उस प्रथम महाकाव्य को जन्म दिया जिससे समस्त संसार अलौकिक प्रीति रस से सिक्त हुआ। इस आश्रम का मूल मंत्र निश्छल प्रेम है। निश्छलता (शुद्ध सात्त्विकता) में ज्ञान है और प्रेम में अमृत। ज्ञान का प्रतीक जैसा ऊपर कहा जा चुका है सूर्य है और अमृत का चंद्र। सूर्य की उत्पत्ति महत्पुरुष की आँख से हुई है और चंद्रमा की उत्पत्ति उसके मन से—

चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्योऽजायत

इससे यह सिद्ध हुआ कि निश्छल (शुद्ध सात्त्विक) प्रेम परमात्ममय है और यह आँख और मन से होता है। आँखों में प्रियतम को बसाना पड़ता है, और मन उसको देना पड़ता है। विरहाकुला दमयंती कहती है:—

बिरह अगिनि उर कीन्ह प्रकासा। आँखिन निरख कंत कर बासा॥

× × ×

नहिं अधिक मन जीया लाया। मन पंछी अचेत अरुझाया॥

हौं अपने मन की भूली जो नल लेगा उरझाइ।

राख कराहु नल जो कोऊ मन मोहि देहु मंगाइ॥१९६॥

कविवर 'प्रसाद' भी इसी स्वर में स्वर मिलाकर कहते हैं कि प्रेम के विरह मिलन में सुख-दुःख आँख और मन का खेल खेलते हुए नाचेंगे—

मानव जीवन वेदी पर परिणय है विरह मिलन का।

सुख दुःख दोनों नाचेंगे है खेल आँख और मन का॥

अस्तु, कवि ने नल को 'ज्ञान' रूप में और दमयंती को 'अमृत' रूप में चित्रित कर स्त्री-पुरुष की समानता के सिद्धान्त की भी पुष्टि की है। यह भारतीय विचार सरणी का अनुगमन करता है। आर्य धर्मशास्त्रों के अनुसार स्त्री अर्द्धांगिनी है। स्त्री-पुरुष दोनों

पनघट का दृश्य तो बड़ा ही सरस और चमत्कार पूर्ण है। पनिहारिनों की पंक्ति मुनियों की पंक्ति की तरह है। जैसे बड़े मुनि छोटे मुनियों को उपदेश देते हैं वैसे ही पनिहारिनों का भी उपदेश चलता है। ये एक दूसरी को पैरों की ओर दृष्टि रख घट की ओर ध्यान देने का उपदेश देती हैं। बांकी दृष्टि सीधी कर लेने सिर में बोझ और बाट रपटीली होने की चेतावनी दी जाती है आदि। यह सारा उपदेश ज्ञान साधना की ओर भी संकेत करता है जैसे—मन को एकाग्र करना चाहिए। घट रूपी शरीर में ही परमात्मा रूपी आत्मा है उसमें ध्यान लगाओ। घट रूपी शरीर कुम्भ रूपी बोझ है। ज्ञानमार्ग सूक्ष्म है मन के चंचल होने पर उस मार्ग से च्युत हो जाना पड़ता है। फिर तो कब नवीन शरीर मिलेगा और कब परमात्मा की कृपा होगी—

पनिहारी देखीं मृग नैनी । गज गामिनि पी कोकिल बैनी ॥
पहिरे चीर सो भोतन भोनी । राइमुनिहि की ज्यों मग चाली ॥
सेमु पात कहँ जा हार्थे । मैनरहु पानी कलसा माथें ॥
निपट लाज सौं आवहि जाहीं । पाइन दिस्टि सुरत घट माहीं ॥
जो कोई सखी नैक दृग फेरे । सूधी दिस्टि बांक के हेरे ॥
मिल सब सखी ताहि समुझावहिं । जम परदेसिन पंथ बतावहिं ॥
मन चेतहु घट माहं मन देहु । बांकी दिस्टि सूध कर लेहु ॥
माथें बोझ बाट रपटीली । रपट परे दुख होइ छबीली ॥
जो घट फोरि जाहि घर छूछ । का पुनि कहब कंत के पूछे ॥
रपट फोरि घट होइ जब बिन पानी बिलसाहिं ।
पुनि भी कब माथा चढ़ कब कुम्हार कहँ जाहिं ॥४९॥

दमयंती के प्रेम के संबंध में थोड़ा सा स्पष्टीकरण करना उचित होगा। मूल कथा में हंस नल-दमयंती के बीच प्रेम संदेशा ले जाने का काम करते हैं जिससे दोनों में गुण श्रवण द्वारा पूर्वानुराग उत्पन्न होता है। नल दमन में कवि ने हंस के स्थान पर मालिन की योजना की है। परंतु मालिन केवल नल को ही दमयंती का पता देती है और तत्पश्चात् लुप्त हो जाती है। दमयंती को नल के विषय में पता देने वाला कोई नहीं। कवि ने यह काम 'प्रेम' से लिया है और इस प्रकार वह प्रेम का माहात्म्य दिखाना चाहता है। उसका कहना है कि प्रेमी और प्रेमिका के बीच दूत का काम प्रेम ही करता है —

मिला जो चाहौ पीउ सौं, तौ पग करो पहु नेम ।
प्रेमी प्रीतम मिलन की बीच बसीठ सो प्रेम ॥१२७॥

प्रेम का आकर्षण ऐसा है कि जो जिसके रंग में रँगता है वह भी उसके मद में मस्त हो जाता है। जो जिसको चाहता है वह भी उसको चाहने लगता है। दोनों एक ही प्रेमाग्नि ताप से तप्त होते हैं। दोनों ओर प्रेम ही दूत संबंध बनाता हुआ दोनों को सुरति डोरी से जोड़े रखता है। सच्ची प्रीति छिपाने से नहीं छिपती। तन तो केवल देखने मात्र के लिये अलग है। वास्तव में वह एकमात्र प्रेम रूपी परमात्मा ही सब जगह व्याप्त है। जब प्रेम प्रबल हो जाता है तब दोनों में कोई भेद नहीं रहता। जैसा ने रक्त

लगाया ही था कि मजनूँ की आँखों से वह निकल पड़ा। इसलिये अंतर तब तक ही दिखाई देता है जब तक 'मैं' और 'तू' की जुदाई बनी हुई रहती है। प्रेम में तन्मय हो जाने पर तन और प्राण एक हो जाते हैं। तन उसी प्रतन रूपी परमात्मा में है और वह प्रतम भी समस्त तन में व्याप्त है। इस प्रकार ज्ञान होने पर दोनों प्रेमी प्रतनमय होकर 'मैं' रूप—'एकोऽहं द्वितीयोनास्ति' हो जाते हैं। यही प्रेमाख्यानक काव्यों का अद्वैत सिद्धांत है जो कवि का वास्तविक अभिप्राय है —

जो कोऊ जाके रंग राती । सोऊ पुनि ताके मन मातै ॥
जो जिहि चहै चहै तिहि सोऊ । एकहि ताय तपे मिलि दोऊ ॥
पेम कसौटि एक दुहुँ ओरा । कहै सुरत डोरी कर जोरा ॥
साँची प्रीत न रहै दुरानी । जिन चाखों जाई तिन जानी ॥
तन यह बिरचि प्राण को प्यारा । सो एकहु जो जाननहारा ॥
सो पुनि प्रबल प्रीति जब होई । तब तिनहुँ महँ भेद न कोई ॥
जैसे कहा जो रक्त बहावा । कहा मजनू के तनहिं आवा ॥
अंतर तौलौं देइ दिखाई । जौलौं मैं तू बीच जुदाई ॥
तनमें भए न अन्तर कोई । तन औ प्रान सो एकै होई ॥
तन सब ताहि प्रतम महँ प्रतन सब तन माहँ ।
वही प्रतम तब मैं भयो प्रतन दुतिय पुनि नाहँ ॥११८॥

परंतु जिज्ञासा पूरी तरह शांत नहीं होती। परमात्मा के संबंध में भी पहले से ही सुनासुनाया या संस्कार के रूप में, कुछ न कुछ ज्ञान बना रहता है। जब तक वह ज्ञान नहीं है तब तक ज्ञान मार्ग का अनुसरण करना बेकार सा ही है। जब आधार ही नहीं तो आधेय कहाँ से होगा। इससे विदित होता है कि दमयंती को नल के रूप सौंदर्य का पता पहले से अवश्य था। पुराने जमाने में राजकुमारों और राजकुमारियों के चित्रों का विनिमयार्थ आदान प्रदान एक राज्य से दूसरे राज्य में बराबर होता था। उन चित्रों का परिचय भी दिया जाता था। इसी आधार पर यह कह सकते हैं कि दमयंती को नल के विषय में पूरी जानकारी थी। यही नहीं उसके हृदय में नल के प्रेम की चिनगारी पड़ चुकी थी। काव्य के निम्नलिखित दो उद्धरणों में इस बात के संकेत मिलते हैं —

प्रथम पत्र नल चित्र बनावा । सहज कुसुम ताके रंग लावा ॥
देखि सो प्रबल बरन उजियारा । परा हुता हियरें चिनगारा ॥
अब सखि प्रेम पवन सो लागा । सुलगा हिया बरन तन लागा ॥

(दोहा—१४०

इसमें 'परा हुता हियरें चिनगारा' बतलाता है कि दमयंती के हृदय में नल का प्रेम चिनगारी के रूप में पहले से पड़ा हुआ था।

दूसरा उद्धरण—

नल उजैन राजा जो कहावा । दम बारी तासों चित लावा ॥
मुनिवत प्रबल बरन उजियारा । तिहि कर भरय लगी जरझारा ॥

गहै दाह हियरै महं परा। सँका गहै प्राग उर धरा॥
तिहि के रूप चित्र एक कीता। गहै राम के बामें सीता॥
निसि दिन रहै पेम अनुरागी। ओट होइ तबही बैरागी॥
रोवै मन देइ चित्र महं देखि देखि यह चित्र।
जिहि को ऐसो चित्र यह, कैसो धौं सो मित्र॥१६५॥

इसमें 'सुनियत' शब्द से पूरी तरह स्पष्ट हो जाता है कि सखियों ने नल के 'गुणानुवर्णन' होने के विषय में सुन रखा था। अतएव दमयंती के हृदय में नल के प्रति जो प्रेम उत्पन्न हुआ वह गुण श्रवण चित्र और स्वप्न दर्शन से हुआ।

कवि ने सूफियों की दो अन्य बातों की ओर भी ध्यान दिया है। उनमें से एक तो है 'मधुशाला' और दूसरा है 'चित्र विधान'। मधुशाला के दो उदाहरण दिए जाते हैं।

पहला—

भौ उर भाठी तन पेम चुआऊं। नल कै कथा सु मसकै लाऊँ॥
ऐसो पेम मयी मधु ढारौं। चाखौं पिया पेम मद बारौं॥

× × ×

पेमो पीकमहार के चाखत गिरत छकि जाँहि।
एक पियाला फिर पिये दूसर देहि अंघाहि॥२६॥

दूसरा—

चित्र सुराही मन पियाला। मद यह प्रीति पिवै यह बाला॥

चित्र विधान का एक उदाहरण इस प्रकार है:—

जदपि तोर चित्र मोह पाहीं। रात दिवस चितवौं तिहि माहीं॥
अँखियाँ सो तासो बिरमाऊं। मन चंचल धावै न उहाऊँ॥
सो तोरे मिल भूरत नाहीं। आप रहै धौ तन कै दाहै॥
जिय मिल तरत रूप कर भूखा। तिहि कर चित्र दिखावत रूखा॥
यह जानी यह चित्र न जीऊ। जिय को जीव प्रान सो पीऊ॥

दोहा—१५७

इसमें चित्र विधान के साथ साथ ज्ञान और प्रेम साधना का चित्र भी खींच दिया गया है।

## व्यवहार धर्म

जैसा पहले लिखा जा चुका है, कवि ज्ञान और प्रेम के साथ-साथ व्यवहार धर्म का भी प्रतिपादन करना चाहता है। इसीलिये काव्य के उत्तरार्द्ध में (दमयंती के स्वयंवर से लेकर अंत तक) कहानी अधिकतर लौकिक रूप में चलती है जिसमें धर्म का महत्त्व दरसाया गया है। लोक व्यवहार धर्म पर आधारित होना चाहिए और धर्म सत्य पर। सत्य पूर्वक धर्मावलंबन करने से मनुष्य को कोई नहीं सता सकता। धर्म उसका सहायक होता है और जिसका धर्म सहायक है उसको इहलोक एवं परलोक का कोई भय नहीं

रहता। यों तो नल पहले से ही सत्य और धर्म पर चलता था, परन्तु प्रेमसाधना में फँसकर और दमयंती जैसी स्त्री रत्न मिल जाने पर उसके बल पौरुष, उत्साह और उत्तरदायित्व में अधिक वृद्धि हो गई। उसके अंदर जो कुछ अपरिपूर्णता थी वह सब जाती रही और वह पूर्ण मानव में परिवर्तित हो गया। त्रिभुवनपुरी संपन्न त्रिलोक सुंदरी को प्राप्त कर लेने पर भी वह केवल भोगों में लिप्त नहीं हुआ। वह धर्म और राजनीति के अनुसार राजकाज करने लगा जिससे प्रजा सुखी रहने लगी और चारों ओर धर्म का बोलबाला हो गया। हरिस्मरण के बिना कोई काम नहीं होता था। वह सदा पवित्र रहता था और नित्य प्रचुर दान देता था —

नित नल धरम पंथ पग धरई। राजनीति बरतो सब करई॥
परजा सुखी धरम कर राजू। हरि सुमिरन बिन और न काजू॥
सदा पवित्र रैन दिन रहई। दान प्रवाह नदी नित बहई॥
ऐसो धरमवंत जो होई। ताके विघन न ब्यापै कोई॥
जहां जहां दृष्टि धरम सहाई। जहां सत्य तहां पाप न जाई॥
धरम सहाय कोटि दुख टारै। धरम सबू संताप निवारै॥

सजन धरम जग पुरुष जो करो तिहि सबै सहाइ।
दुहुं लोक को भय हरै, जा कहुं धरम सहाइ॥२४१॥

ऐसे कर्तव्य परायण सत्यवादी और धर्मप्राण राजा को संसार का ऐश्वर्य स्वतः ही प्राप्त हो जाता है। इसलिये कवि ने नलदमयंती के सुखभोग का भी पूरा वर्णन किया है —

होइ नाम पुनि सदा बधावा। विविधा सुख संजोग बनावा॥
भोग बिलास करैं मिलि दोऊ। रातहि द्यौस न होइ बिछोऊ॥
दोऊ एक पेम मद माते। अन्तहकरन एक रंग राते॥
दो मन मिलि जो होहि इक ठाऊं। तिहि सुख का उपमा को बताऊं॥
भी घर राज भोग कर साजू। भोग न कीनों सबै समाजू॥
दोऊ रहे फूल से फबे। फूलन ज्यों सुबास रंग रमे॥
दिन दोइ फूल रंग की कली। रंग होहि मिलि एकै रली॥
मिला कवंल मधुकर कर जोरा। पेम सरोवर लहि हिलोरा॥
भंवर समाइ कवंल महुं रहे। कवंल सो लिपिट भवंर कहुं गहे॥

दोऊ पावें पेम रस हिये जिमाप हुलास।
रात द्यौस संगहि रहैं, षट रितु बारह मास॥२४३॥

अन्यत्र कहा जा चुका है कि ऐसे सत्यवादी और धर्मात्मा पुरुषों के ऊपर जब विपत्ति आती है तो उसका कारण प्रारब्ध समझना चाहिए। कलियुग के कोप से नलदमयंती के विपत्ति में फँसने का कारण कवि ने प्रारब्ध ही बताया है—

प्रारब्ध पै अति बरियारा। तो न टरै काहु कर टारा॥
दुख सुख होनहार जो होई। जिहि कहुं जतन रहे होइ सोई॥
मिटै न प्रारब्ध कर भोगू। ज्यों होना त्यों होइ संजोगू॥

परम पवित्र जिन झूठ न बोला । परालब्ध बस बन बन डोला ।।
नल दमयंत परम मन दीन्हा । परालब्ध दुसती तिन कीन्हा ।।
करम धरम त्यागी संजोगी । सोऊ परालब्ध के भोगी ।।
परालब्ध बाँधी यह काया । आतम जीव भयो मिलि माया ।।
यह सब परालब्ध कर रचना । तेही कीन्ह तस गुन मैना ।।
परालब्ध मिलि भए एक ठारे । परालब्ध होइ है पुनि न्यारे ।।
परालब्ध दुख सुख बंध जिन आवहिं जिन जाहिं ।
हरख सोक बिसराइ मन नित रहु ताहीं माहिं ।।१३४।।

इसमें कवि ने आवागमन (जिन आवहिं जिन जाहिं) का कारण प्रारब्ध बताया है, जो भारतीय विचारधारा है । अस्तु परंतु अंत में धर्म की विजय होती है । कलियुग परास्त हुआ और नल दमयंती ने विजय प्राप्त करते हुए शेष जीवन धर्मानुसार सुखपूर्वक व्यतीत किया । इस प्रकार कवि ने धर्म, प्रेम और ज्ञान का प्रतिपादन किया है । धर्म से प्रेम (भक्ति) उत्पन्न होता है और प्रेम (भक्ति) से ज्ञान । ज्ञान प्राप्त हो जाने पर मोक्ष प्राप्त हो जाता है । पार्वती हिमालय से कहती हैं—

ज्ञानात् संजायते मुक्तिर्भक्तिर्ज्ञानस्य कारणम् ।
धर्मात् संजायते भक्तिधर्मो यज्ञादिको मतः ।
तस्मान्मुमुक्षुर्धर्मार्थं मदंशं रूपमाश्रयेत् ।।१०।।

महा भागवत भगवती गीता, प्रथम अध्याय

धर्म (यज्ञादि कर्म) और प्रेम (भक्ति) का वास्तविक क्षेत्र गृहस्थाश्रम है । ज्ञान के लिये गृहस्थाश्रम (संसार) त्याग करना पड़ता है । प्रवृत्ति मार्गी वृद्धावस्था में इस मार्ग का अवलंबन करते हैं । कवि ने दमयंती की मृत्यु हो जाने पर नल से भी गृहस्थाश्रम छुड़ाया[1]—

कहु मे बचन जस बैठि अगोरें । यह तजि भौत सवार सकोरें ।।
लोग कुटुंब दौलत सब त्यागा । छूटा मोह भीत मन लागा ।।
मन तिहि देह तन सुरत नगाई । प्रान तिनहि में रहा समाई ।।
उपज ज्ञान अज्ञान हिराना । जल वियोग संजोग समाना ।।
सुमिरन भजन बिसर सब गयेऊ । जाकी भयो सोक सब भयेऊ ।।
सुमिरन भजन देह मिल होई । सो तन जिय तौं प्रगट बिछोई ।।
मंदिर ज्यों तन कहँ जड़ जाना । चेतन पुरुष अमय पहिचाना ।।
जद्यपि तिहि काया यह त्यागी । पै यह रहँ यद्यपि लौं लागी ।।
आदि अनादि पूरन जब भई । वैही वस्तु विमल तब गई ।।
जद्यपि जिउ तन कों तजत सोक न सवै परीत ।
जब दरसै जिउ को दरस, तब पावै परतीत ।।७।।

पादटिप्पणी
१ बीकानेर 'ख' प्रति के अंत में दोहा ७ और उसकी चौपाइयाँ ।

हुआ काल्हि सो राज समाजू । आज भाइ प्रगटा यह साजू ॥
जे बन तरा पवितर रहे । ते ताते भूभल महँ दहे ॥
जे तन पुहुप भरे भरतारे । सो काँटी तर लोटनि लाग ॥
ताती लाग सबै तन जरै । उड़ि उड़ि धूरि सीस पर परै ॥

पथ माहुत पुत को कठक धन दीह रवि धूप ।
पग आहर बौसेत महँ, चला जाइ नल भूप ॥२१४॥

राजभ्रष्ट राजा नल आलंबन है । पुष्कर का कृत्य उद्दीपन है । प्रजा और दमयंती का क्रंदन अनुभाव है । विषाद, चिंता आदि संचारी भाव हैं ।

[मधु मालत]

नल तिहि सोक सीस महँ मारा । भूका हार लाई तन घारा ॥
घन घन कूक डाह दै रोवै । कहिर मार मैमन न बिछोहै ॥
मैमन अधिन लपट मत काढ़े । आप चरा औरहि कर डाढ़े ॥
मन की घर मोरहुँ मन भयऊ । अब घर सो सराप होइ गयेऊ ॥
सत लै रहु तिहि बिन कर कीन्हीं । दै सराप कत धार न कीन्हीं ॥
पर धुनि का मैरी प्रतिपाला । सो तो गहनि प्रान क्यों जाला ॥
मो सो मरे आकर जिउ सई । मम जिउ लै पै मरन न देई ॥
मरन चहों पै मरन न पावों । सुमिरन करौं हारती गावों ॥
पीव बरज अब प्रान बिहूना । तन जिहि लागि जिया तों सूना ॥

मे बिलाप कर कर जिकै रोवैं की बिलखाय ।
मुवा चहै कैसि मरै, जो जम न प्रान लै जाय ॥२॥

दमयंती की मृत्यु आलंबन है । उसकी पतिभक्ति आदि गुण-स्मरण उद्दीपन है । नल का रोदन और दैव निंदा अनुभाव है । निर्वेद मोह स्मृति और प्रलापादि संचारी हैं ।

## अद्भुत रस

स्थायी भाव—विस्मय । आलंबन—अलौकिक और आश्चर्य जनक वस्तु और कार्य—
जो देखै तौ कह नल ठाढ़े । नल बिन क्यों नल हूँ बन बाढ़े ॥
औ पुनि नल ता हिय को सभाला । जो देखा सो नल कै पाला ॥
दुचिते पछी सोच जिम करै । विधि किहि भाँति लागि पिउ परै ॥
जो अब पूछें जनम भर रोऊँ । पावा पीउ हाथ सों खोऊँ ॥
एहि समा मह पीउ को पावा । तो पाला पुनि हाथ न आवा ॥
कौतुक दुसम सभा यह पाई । औ अब बिमल माहि उठिआई ॥

× × ×

—दो०—२०१

जब नहिं मिलित होइ बहु बाधा । तब लिन परमु अचित अराधा ॥
दीन बंधु बड़ अंतरजामी । बड़ औघट अनाथ बिसरामी ॥

